श्रीः ।

# लावनी ।



श्री चिदानंद निर्पक्ष गुरु यह भेद बताया ॥
धन्यघड़ी धन्यभाग आजहम उत्तर पाया ॥ टेक ॥
प्रथम प्रश्न उत्तरमें स्वचरित्र सबरा कीना ॥
प्रश्न दूसरे उत्तरमे नय्यायिक वेदान्त दयानन्द लीना ॥
मुसलमान ईसाई मतके भ्रम खोल दीना ॥
दे प्रमाण उन्हीके घरका सच्चामार्ग चीना ॥
प्रश्न तीसरे उत्तर सुनके दिलमे छाया ॥ श्रीचि० ॥
किया दिगंबर बोल पांचका निर्णय है भारी ॥
थानक पंथ मूर्त्ति पूजन आगम युक्ति है न्यारी ॥
गच्छादिकके भेद खोल कर जिन आज्ञाधारी ॥
प्रश्न चतुर्थ उत्तर देनेमे जिनवानी सारी ॥
संबंध चतुष्टय सुनकर मनमे भाया ॥ श्रीचि० ॥
शुद्ध देव गुरु ख्याति कथनी द्रव्य स्वरूपले भाई ॥
अल्पपाप मिथ्यात्वी कहते शुद्ध निर्जरा ठहराई ॥
गुणठाणोका कथन सुनीने हृदय आनंद सुहाई ॥
हठयोग बताया जिनमत कृपा सब दिखलाई ॥
आसन कहकर षट्कर्म स्वरोदयभी जतलाया ॥ श्रीचि० ॥
कुंभक प्राणायाम भेदके उत्तम है विस्तारे ॥
मुद्रा देख अनुपम बंध भेद करदीने है न्यारे ॥
अक्षर चक्र ध्यान गति खोली योगशास्त्रमे है प्यारे ॥
भेद समाधि विधि सुनीने खुश होगये सारे ॥
स्याद्वाद अनुभव रत्नाकर किंचित गुण मैने गाया ॥ श्रीचि० ॥

## स्तवन-लावनी॥

स०तगुरुसे ज्ञानपाया मिथ्या भरम गमायारे ॥ स० ॥ (ध्रु०)

नाम धाम कारन वैराग्यको करिके कृपा बनाया ॥
वर्तमान मारग सब कहके, सत्यासत्य जतायारे ॥ स० ॥ १ ॥
वीतरागकी आज्ञा लक्षण, सतगुरुहीके जनायारे ॥ स० ॥ २ ॥
और प्रश्न जो जो कियेथे, दियो उत्तर चित्तचाया ॥
याते हर्षयुक्त होय कहते, धन्य धन्य गुरुरायारे ॥ स० ॥ ३ ॥

## स्तवन-ललित ॥

प्रथम गुरुहीको वन्दना करों ॥ सकल पापको शीघ्र ही हरो ॥ १ ॥
सूक्ष्मदृष्टिसे सोचिये सदा ॥ कौन सतगुरुज्ञान हो तदा ॥ २ ॥
अन्तरिक व्यथा हरणको करे ॥ किस प्रसादसे कार्यनीसरे ॥ ३ ॥
रागद्वेपको लेशहै नहीं ॥ सकल जीवसे प्रेमहै सही ॥ ४ ॥
कामक्रोधको किन्हे है परे ॥ वेही सद्गुरु कष्टको हरे ॥ ५ ॥
तुरग लोभके जो नहीं चढ़े ॥ मोह जालमें क्यों गुरु पड़े ॥ ६ ॥
सत्यप्रेम ये नित्यकर्म है ॥ सत्यशीलही मुख्य धर्म है ॥ ७ ॥
तत्त्ववस्तुको खोजही करे ॥ सत्यधर्मको चित्तमें धरे ॥ ८ ॥
अभयदानसे होतनापरे ॥ सदुपदेशही नित्य जो करे ॥ ९ ॥
कथित गुननसे जो सुशोभित॥तिन्हे ही शिर न मा हो अनन्दित १०॥

मंगलाचरण अन्तका

## कवित्त ।

धन्य मुनिराज भवसागर जहाजहोय ॥
तारन भव जीव हेतु दिव्य देह धारीहै ॥
ग्राम देश नाम आदि कारन वैराग्यहूको ॥
प्रगट कर बताये सब मारग जगजारीहै ॥
जैनधर्म भेद पुनि लक्षण प्रमाण युक्त ॥

वार्त्ता हठयोग हूकी वरनी गुरु सारी है ॥
याते हर्षयुक्त होय सेवक निज चर्णहूके ॥
करतहै विनन्ति दूर कीन्हे भ्रमभारी है ॥ १ ॥

॥ दोहा ॥

सत गुरुके लक्षण कहे , वीतराग उपदेश ॥
अपवादक उत्सर्गते, बात रखी नाहि शेष ॥ १ ॥
उगणीसे पञ्चासमे ग्रन्थ भयो यह जान ॥
कार्तिकशुक्ला पंचमी चन्द्र वार पुनिमान ॥ १ ॥

---

कविराज हेतुराज आत्मज मदनराज

श्री माली रतलाम ॥

